करण्येन तन्निर्विशेष-ज्ञाने विवक्षिते 'क्षेत्रज्ञेश्वरयोर्ज्ञानम्' इत्येवानूद्येत, न तु "क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानम्" इति। किन्तु क्षेत्र-क्षेत्रज्ञयोरित्यस्यायमर्थः—द्विविधयोरपि क्षेत्र-क्षेत्रज्ञयोर्यज्ज्ञानं तन्ममैव ज्ञानं मतम्,(ब्र०सू० १।३।२०) 'अन्यार्थश्च परामर्शः' इति न्यायेन मज्ज्ञानैक-तात्पर्य्यकमित्यर्थः,—ज्ञेयस्यैकत्वेनैव निर्दिष्टत्वाद्योग्यत्वाच्च ; न च निरीश्वरसांख्यवत् क्षेत्र-क्षेत्रज्ञमात्रविभागादत्र ज्ञानं मतम्, 'माम्' इत्यनेनेश्वरस्यापेक्षितत्वात् ; न च विवर्त्तवादवदीश्वरस्यापि भ्रममात्रप्रतीतपुरुषत्वम्, तद्वचनलक्षणसवेद-गीतादिशास्त्राणामप्रामाण्यात् बौद्धवादापत्तेः,

सर्वसम्वादिनी

तदीया शक्तिरेवेत्यवसीयते, न तु स्वरूपमिति। तदेवमायाता ज्ञानमात्रस्वरूपेऽपि स्वभावसिद्धा ज्ञातृत्व-नित्यत्वादिधर्मवत्ता। (ब्र०सू० ३।२।५) "पराभिध्यानात्" इत्येतत् सूत्रं शङ्कर-मतेऽपि तस्य शक्तिमत्त्वं साधयति। तत् पुनरीश्वर-समानधर्मत्वादिकमग्रे लेख्यम्।

यहाँ पर छान्दोग्य ६।८।७ के 'तत्त्वमसि' "तुम वह ही हो" केवल सर्वज्ञत्वविशिष्ट चैतन्य अल्पज्ञत्वविशिष्ट चैतन्यरूप उपाधिगत भेद है, सर्वज्ञत्व स्वल्पज्ञत्व उपाधि परित्याग से एक चैतन्य ही हो जाता है, इस प्रकार सामानाधिकरण के द्वारा निर्विशेष ब्रह्म को कहने का तात्पर्य्य यदि यहाँ पर होता तो, 'क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानं' न कह कर 'क्षेत्रज्ञेश्वरयोर्ज्ञानम्' ही कहते। किन्तु "क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानम्" कहा है। इससे क्षेत्रज्ञ शब्द से स्वाभाविक शक्तिमान् परमात्मा का बोध होता है, और वह जीवात्मा से भिन्न धर्माक्रान्त नियन्ता है। किन्तु "क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानम्" इस का अर्थ यह है—'क्षेत्रक्षेत्रज्ञ' एतदुभय का जो ज्ञान है, वह ज्ञान मेरा ही है। एक अद्वय ज्ञानतत्त्व वस्तु है। वह सर्वावस्था में निज शक्ति से महीयान् है। उनका अंश जीव है, उनकी शक्ति माया है, उनका कार्य्य जगत् है, सब ही एक वस्तु है। अतः शरीर एवं व्यष्टि समष्टि क्षेत्रज्ञ को जानने से शक्ति-शक्तिमत्तत्त्व के ज्ञान के द्वारा एक अद्वय ज्ञानतत्त्व रूप श्रीकृष्ण का परिज्ञान होता है।

ब्रह्म सू० १।३।२० "अन्यार्थश्च परामर्शः" इस न्याय से परमात्मविषयक ज्ञान प्राप्त कराना ही उक्त कथन का तात्पर्य्य है। अतएव ज्ञेय पदार्थ को एक वचन से ही निर्देश किया गया है। और वह योग्य ही है। वेद्य वस्तु एक ही है, जिनका अपर नाम—वास्तव तथा अद्वय ज्ञानतत्त्व ब्रह्म, परमात्मा, भगवान्, श्रीकृष्ण है। अन्यार्थ परामर्श सूत्र का प्रकरणगत अर्थ—"परमात्म विचार प्रसङ्ग के बीच में 'जीव प्रस्ताव' आने का कारण क्या है? इसके उत्तर में कहते हैं—"तत्र जीव परामर्शः परमात्मज्ञानार्थ एव। यं प्राप्य जीव स्तदष्टकवतास्वरूपेण अभिनिष्पद्यते स एष परमात्मेति।" इस स्थल में जीव का उल्लेख, परमात्म ज्ञान के निमित्त हुआ है। जिनको प्राप्त कर जीव, गुणाष्टकयुक्त स्वरूप में अवस्थान करता है, वह ही परमात्मा हैं।

यहाँ पर निरीश्वर सांख्य के समान 'तत्त्व संख्यान को सांख्य कहते हैं', यह सांख्य तत्त्वोपदेश दो प्रकार से हुआ है। कर्दमपुत्र कपिल—सेश्वरवादी हैं, अन्य कपिल—निरीश्वरवादी हैं। निरीश्वर सांख्य मत में प्रकृति-पुरुष का ही विवेचन है। उस प्रकार ज्ञान प्रदान में यदि श्रीकृष्णचन्द्र का उद्देश होता तो, "यत्तज्ज्ञानं मतं मम" "तन्ममैव ज्ञानं मतं" "ज्ञानं मतं" "माम्" इस प्रकार नहीं कहते। इन सब उक्तियों से सुस्पष्ट प्रकृति-पुरुष व्यतीत ईश्वर का बोध होता है।

यदि कहो कि—भ्रान्त निर्गुण ब्रह्म जीवाविद्या से ईश्वर संज्ञा से अभिहित हुआ, रज्जु-सर्पवत् यह भ्रम से प्रतीत होता है। परमात्म, पुरुष, जीव प्रकृति सब ही स्वप्नवत् भ्रम मात्र हैं। इस प्रकार विवर्त्तवादीय सिद्धान्त से यदि परमात्मा को भ्रम मात्र प्रतीत मानते हैं, तो श्रीपद्मनाभ के मुखपद्म से विनिर्गत वचन लक्षण वेदस्वरूप गीतादि शास्त्रों का अप्रामाण्य ही होगा और विवर्त्त बौद्धवाद में परिणत ही होगा।

**तस्याञ्च सत्यां बौद्धानामिव विवर्त्तवादिनां तद्व्याख्यानायुक्तेः ; न च तस्य सत्यपुरुषत्वेऽपि निर्विशेषज्ञानमेव मोक्षसाधनमिति तदीयशास्त्रान्तरतः समाहार्य्यम्, (गी० १२।१) "एवं सतत-युक्ता ये" इत्यादि पूर्वाध्याये निर्विशेषज्ञानस्य हेयत्वेन विवक्षितत्वात् । तत्रैव च (गी० १२।६)**

**सर्वसम्वादिनी**

अथैकोनविंशतितम (१९श अनु०) वाक्य-व्याख्यानमारभ्य, सप्तत्रिंश (३७श अनु०) वाक्यावधि-ग्रन्थानुव्याख्या ।—(पाद्मोत्तरे श्रीजामातृमुनि वाक्ये) "स्वस्मै स्वयंप्रकाश:" इत्यत्रैत्रमपि वक्तव्यम् ।—अद्वैतमतेऽप्यनुभूतित्वं नाम वर्त्तमानदशायां स्वसत्तयैव स्वाश्रयं प्रति प्रकाशमानत्वं स्वसत्तयैव स्वविषय-

"गीता सुगीता कर्त्तव्या किमन्यैः शास्त्रविस्तरैः । या स्वयं पद्मनाभस्य मुखपद्माद्विनिर्गता ।।"

इस प्रकार देदीप्यमान गीता की विद्यमानता में बौद्धगण के समान व्याख्या करना विवर्त्त मतवादियों का युक्तियुक्त प्रतीत नहीं होता ।

श्रीकृष्ण सत्य पुरुष तो हैं, किन्तु निर्विशेष ज्ञान ही मुख्य साधन सायुज्य मुक्ति ही पुरुषार्थ है, उसका वर्णन उन सत्य पुरुष के निश्वसितरूप उपनिषद् प्रभृति शास्त्रान्तर में है । उनके अनुसार ही गीता का अर्थ करना समुचित है । इस प्रकार कथन समीचीन नहीं है । गीता १२।१ में उक्त है—

"एवं सततयुक्ता ये भक्तास्त्वां पर्य्युपासते । ये चाप्यक्षरमव्यक्तं तेषां के योगवित्तमाः ।।"

द्वादश अध्याय में निर्विशेष ज्ञान को हेय रूपमें कहा है ।

अर्जुन ने कहा—हे कृष्ण ! अब तक तुमने जो कुछ कहा, उससे मैंने समझ गया हूँ कि—योगी दो प्रकार हैं । अर्थात् एक प्रकार योगी वह है, जो शारीरिक सामाजिक कर्मसमूह को तुम्हारी अनन्यभक्ति के श्रृङ्खल से आवद्ध करके तुम्हारी निर्मल भक्ति के द्वारा तुम्हारी उपासना करता है । अन्य प्रकार योगी वह है,—जो शारीरिक-सामाजिक कर्मसमूह को निष्काम कर्मयोग के द्वारा आवश्यकता के अनुसार ग्रहण करके अक्षर अव्यक्त निर्गुण स्वरूप तुम्हारे आध्यात्मिक योग को अवलम्बन करता है । इन दोनों योगियों के मध्य में श्रेष्ठ योगी कौन है ?

गी० भा०—"जीवात्मानं यथावज्ज्ञात्वा विज्ञाय च तदंशी हरिर्ध्येय इति 'अविनाशि तु तत्विद्धि' इत्यादिभिर्द्वितीयादिष्वेकः पन्थार्वणितः, जीवात्मानं हरेरंशं ज्ञात्वैव तदंशी हरिस्तच्छ्रवणादिभक्तिभिर्ध्येय इति "मय्यासक्तमनाः पार्थ" इत्यादिभिः सप्तमादिषु द्वितीयः पन्थाप्रदर्शितः । तेष्वेव 'प्रयाण काले' इत्यादिना योगोपसृष्टा, 'ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये' इत्यनेन ज्ञानोपसृष्टा च भक्तिरुक्ता । भक्तिषट्कात् प्राक् षट्के केवलां भक्तिमुदेक्ष्यता योगिनामपि सर्वेषाम्" इत्यादि पद्येन स्वैकान्तिनां युक्तमता चाभिहिता । तत्रार्जुनः पृच्छति, एवमिति । एवं 'मय्यासक्तमनाः पार्थ' इत्यादि त्वदुक्तविधया सततयुक्ता ये त्वां श्यामसुन्दरं कृष्णं परितः कार्य्यादि व्यापारैरुपासते, ये चाक्षरं जीवस्वरूपं चक्षुरादिभिरव्यक्तं पर्य्युपासते धारणाध्यान-समाधिभिः साक्षात् कर्त्तुमीहन्ते परमात्मकामास्तेषामुभयेषां मध्ये योगवित्तमाः शीघ्रोपायिनः के भवन्ति ? अयम्भावः, स्वानुभवपूर्वकस्य हरिध्यानस्य बन्धमूलत्वात् तेन निर्विघ्ना तत् प्राप्तिरित्येके । नीरूपस्याति सूक्ष्मस्य जीवात्मनो दुर्ध्यानत्वाद् किं तद्ध्यानेन ? किन्तु हरिर्भक्तिरेव सर्वविघ्नविमर्दिनी हरिप्रापणीत्येके । तस्यामेव निरतास्तेषामुभयेषु कः श्रेयानुपाय इति तं भणेति । (१)

जीवात्मा को यथावत् जान कर जीवात्मा के अंशी श्रीहरि का ध्यान करना कर्त्तव्य है । द्वितीय अध्याय में "अविनाशी जीवात्मा है" इस ईश्वर वचनानुसार ही जीवात्मा को जाने । जीवात्मा को श्रीहरि का अंशरूप में सुनिश्चित रूप से जानने के पश्चात् ही जीवात्मा के अंशी श्रीहरि का ध्यान श्रीहरि कथा श्रवण-कीर्त्तनादि रूप भक्ति करें । इसका उपदेश सप्तम अध्याय में "मय्यासक्तामनाः" इत्यादि के द्वारा किया है । यह द्वितीय पन्था है, प्रथम पन्था द्वितीय अध्यायोक्त "अविनाशी" उपदेश है । उसमें

"ये तु सर्वाणि कर्माणि" इत्यादिनानन्यभक्तानुद्दिश्य (गी० १२।७) "तेषामहं समुद्धर्त्ता मृत्यु-संसारसागरात्" इत्यनेन तज्ज्ञानापेक्षापि नादृतेति। तदुक्तमेकादशे स्वयंभगवता (भा० ११।

सर्वसम्वादिनी

साधनत्वं वा। ते चानुभाव्यत्वेऽपि स्वानुभवसिद्धे नापगच्छत इति नानुभूतित्वमपगच्छति। ततो जीवस्य परानुमेयत्वे परमात्मानुभाव्यत्वेऽप्यनुभूतित्वं नापगच्छति।

तदेवं 'स्वस्मै प्रकाश'त्वे सिद्धे, (श्रीजामातृमुनि-वाक्ये) 'ज्ञानमात्रात्मको न च' इति पुष्टम्। अत्र विज्ञानमय-

"प्रयाणकाले" योगोपसृष्टा, 'ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये" इसके द्वारा ज्ञानोपसृष्टा भक्ति का कथन हुआ है। गीता के मध्य षट् अध्याय को भक्ति अध्याय कहते हैं। इसके पूर्व प्रथम अध्याय छह के अन्तिम में "योगिनामपि सर्वेषां" कह कर भक्ति का ही उपदेश दिया गया है। एकान्त भक्त ही युक्ततम है, इसका उद्घोष भी श्रीपद्मनाभ ने किया है।

उसमें अर्जुन पुछते हैं– एवमिति, "मय्यासक्तमनाः पार्थ" इत्यादि वचन के द्वारा तुम ने कहा कि— सतत युक्त होकर जो जन श्यामसुन्दर कृष्णरूप में मुझको कायादि व्यापार के द्वारा भक्ति करता है। जो व्यक्ति अक्षर जीवस्वरूप की उपासना करता है। जो चक्षु द्वारा अदृश्य है, उसको साक्षात्कार करने के निमित्त ध्यान-धारणा-समाधि का अवलम्बन करता है, ये सब परमात्म कामा है। इन दोनों के मध्य में श्रेष्ठ योगविद् कौन है। जो सत्वर अभीष्ट सिद्धि कर सकता है? तात्पर्य्य यह है कि—जीवात्मा को अनुभव करने के पश्चात् श्रीहरि का ध्यान ही मनः निरोध एवं अति सत्वर श्रीहरि का साक्षात् का उपाय है। इससे निर्विघ्न से श्रीहरि की प्राप्ति होती है। अपर साधन ब्रह्म ध्यान है, जिसका ध्यान अपने में किया जाता है। अर्थात् मैं ही ब्रह्म हूँ, इस प्रकार भावना की जाती है। जीवात्मा रूप ब्रह्म कल्पित तो है ही, रूप हीन सूक्ष्म भी है। ध्यान के निमित्त ध्येय के सहित मनः संयोग होना अत्यावश्यक है, किन्तु ब्रह्म ध्यान अति दुःख से भी नहीं होता है, अतः इस प्रकार ध्यान से प्रयोजन ही क्या है? किन्तु श्रीहरि भक्ति ही सर्वविघ्न विमर्दिनी है। श्रीहरि प्रापणी भी है। इस प्रकार साधन में जो लोक रत हैं, एवं जो लोक अपने को ब्रह्म मान कर स्वरूप का ध्यान करते हैं। इन दोनों के उपायों में श्रेयस्कर उपाय कौन है? कहो। (१)

द्वादश अध्याय में १२।६—"ये तु सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः।
अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते॥

इत्यादि के द्वारा अनन्य भक्ति को उद्देश करके १२।७—

"तेषामहं समुद्धर्त्तामृत्युसंसार सागरात्। भवामि न चिरात् पार्थ मय्यावेशितचेतसाम्॥"

के द्वारा ब्रह्मज्ञान की अपेक्षा भी भक्तों के निमित्त नहीं की।

अर्थात् जो लोक मेरा भगवत् स्वरूप को आन्तरिकता के सहित मान कर समस्त शारीरिक प्रभृति कर्त्तव्य को भगवद्भक्ति रूप मानकर करते हैं, एवं भगवत् सम्बन्धी अनन्य भक्तियोग द्वारा नित्य भगवद् विग्रह का ध्यान, एवं उपासना करते हैं। उन मदाविष्टचित्त व्यक्तिगण को मैं अति सत्वर मृत्यु संसार सागर से उद्धार करता हूँ। अर्थात् बद्धावस्था में मायिक संसार से मुक्तिदान, एवं मायाबन्ध विनष्ट होने से अभेद बुद्धि रूप जीवात्मा की मृत्यु से उन सब की रक्षा मैं करता हूँ।

निर्गुण ब्रह्म में आसक्तचित्त व्यक्तिगण अपने में अभेद बुद्धि स्थापन करते हैं, इससे स्वयं निःशक्तिक तो हैं, अपरन्तु वे सब निःसहाय अवस्था में अपने को निमज्जित कर परम अमङ्गल को प्राप्त करते हैं। मेरी प्रतिज्ञा यह है कि—"ये यथा मां प्रपद्यन्ते तां स्तथैव भजाम्यहम्" ज्ञातव्य यह है कि—अव्यक्त ध्यानशील पुरुषगण अव्यक्तस्वरूप मुझमें लीन होते हैं। उससे मेरी हानि नहीं है, उन सब की हानि है।

२०।३२)– "यत् कर्मभिर्यत्तपसा" इत्यादि ; मोक्षधर्मे च—

सर्वसम्वादिनी

प्रकरणे सुषुप्तिमधिकृत्य श्रुतिर्भवति (बृ० ४।३।११) "असुप्तः सुप्तानभिचाकशीति", (बृ० ४।३।९) "अत्रायं पुरुषः स्वयं ज्योतिर्भवति", (बृ० ४।३।३०) "न हि विज्ञातुर्विज्ञातेर्विपरिलोपो विद्यते" इत्याद्या। (श्रीजामातृ-

कारण, वे सब आत्मनाश करते हैं। उस प्रकार गति के द्वारा अभेदवादी जीव का स्वरूपगत उपादेयत्व विदूरित होता है। (६-७)

गी० भा०—"तथात्मयाथात्म्यं श्रुत्वैवात्मांशिनो मम केवलां भक्तिं ये कुर्वन्ति, नतु आत्मसाक्षात् कृतये प्रयतन्ते, तेषां तु केवलया मद्भक्त्यैव मत्प्राप्तिरचिरेणैव स्यादित्याह,—ये त्विति द्वाभ्याम्। ये मदेकान्तिनो मयि मत् प्राप्त्यर्थं सर्वाणि स्वविहितान्यपि कर्माणि संन्यस्य भक्तिविक्षेपकत्व बुद्ध्या परित्यज्य मत्परा मदेकपुरुषार्थाः सन्तोऽन्येन केवलेन मच्छ्रवणादि लक्षणेन योगेनोपायेन मां कृष्णं उपासते— तल्लक्षणां मदुपासनां कुर्वन्ति ध्यायन्तः श्रवणादि कालेऽपि मन्निविष्टमनसः, तेषां मय्यावेशितचेतसां मदेकानुरक्तमनसां भक्तानामहमेव मृत्युयुक्तात् संसारात् सागरवद् दुस्तरात् समुद्धर्त्ता भवामि, न चिरात् त्वरया तत् प्राप्तिविलम्बासहमानस्तानहं गरुड़स्कन्धमारोप्य स्वधाम प्रापयामीत्यर्च्चिरादि गतिं विना। गरुड़स्तन्धमारोप्य यथेच्छ मनिवारितः।" इति वराहवचनात्, कर्मादि निरपेक्षापि भक्तिरभीष्टसाधिका, "या वै साधनसम्पत्तिपुरुषार्थचतुष्टये। तया विना तदाप्नोति नरो नारायणाश्रयः॥" इति नारायणीयात्, "सर्वधर्मोज्झिता विष्णोर्नाममात्रैक जल्पकाः। सुखेन यां गतिं यान्ति न तां सर्वेऽपि धार्म्मिकाः।" इति पाद्माच्च।

जीवात्मा नित्य है, एवं श्रीहरि का अंशरूप दास है। तटस्था शक्ति है। इस प्रकार अपने को जान कर निज सत्त्वा को अभेद भावना के द्वारा मिटाने के निमित्त जो लोक प्रयत्न नहीं करते हैं। मैं उन सब का अंशी हूँ, मान कर मेरी केवला भक्ति का आचरण करते हैं। आत्मा साक्षात् कर ब्रह्म होने की वासना नहीं रखते हैं। उन सब की मेरी प्राप्ति मेरी भक्तिसे सत्त्वर ही होती है। इस विवरण को दो श्लोक से कहते हैं। ऐकान्ति जनगण मुझको प्राप्त करने के निमित्त विहित कर्मसमूह का न्यास मुझमें करके अर्थात् भक्ति विक्षेपरूप से उस कर्मसमूह को जान कर उसके प्रति आसक्तित्याग करते हैं। मुझको परमपुरुषार्थ मान कर अनन्य भक्तियोग से श्रवणादि स्वरूप भक्तियोग से, मुझ कृष्ण की उपासना करते हैं। उक्त स्वरूपाक्रान्त की उपासना करते हैं, ध्यान करते हैं। उन सब व्यक्ति मुझमें आविष्ट चित्त होते हैं। ऐसे अनुरक्त चित्त भक्तजनों को मृत्युयुक्त संसार सागर से जो सागर के समान सुदुस्तर है, उद्धार करता हूँ, सत्त्वर करता हूँ। क्यों कि विलम्ब सहन मुझे नहीं होता है, अतः गरुड़ के स्कन्ध में आरोहण करवा कर निज सन्निकट में ले आता हूँ। अर्च्चिरादि गति की कोई अपेक्षा ही उनकी नहीं रहती है। वराहपुराण में उक्त है—अर्च्चिरादि गति के विना मेरे धाम में उन भक्तों को ले आता हूँ। निज वाहन गरुड़ के द्वारा ही यह कार्य्य सम्पादन करता हूँ। काम्यकर्मादि की अपेक्षा भक्ति ही अभीष्टसाधिका है। "नारायणीय में उक्त है—मनुष्य नारायणाश्रय होकर भक्ति के द्वारा समस्त साधन सम्पत्ति को प्राप्त करते हैं। काम्य समस्त धर्माचरण रहित व्यक्ति केवल श्रीविष्णु नामाश्रित होने से परिपूर्ण धार्मिक होते हैं, एवं सुखपूर्वक उत्तम गति को प्राप्त करते हैं। जो गति अपर धार्मिकगण प्राप्त करने में अक्षम हैं। पद्मपुराण की उक्ति है।" भा० ११।२०।३२ में स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण ने भी कहा है,—

"यत् कर्मभिर्यत् तपसा ज्ञानवैराग्यतश्च यत्। योगेनदानधर्मेण श्रेयोभिरितरैरपि॥
सर्वं मद्भक्तियोगेन मद्भक्तो लभतेऽञ्जसा। स्वर्गापवर्गं मद्धाम कथञ्चिद् यदि वाञ्छति॥"

काम्यकर्म, तपस्या, ज्ञान, वैराग्य, योग, दान एवं अपरापर शुभ कर्म के आचरण सत्त्वशुद्ध्यादि जो

"या वै साधनसम्पत्तिः पुरुषार्थचतुष्टये । तया विना तदाप्नोति नरो नारायणाश्रयः" ॥८॥ इति ।

अत्र तु पुर्वाध्याय-विश्लाघितं तदेवावृथाकर्त्तुं सविशेषतया निर्दिश्य (गी० १३।१८)—

"इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयञ्चोक्तं समासतः । मद्भक्त एतद्विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते" ॥९॥

इत्यन्तेन-भक्तिसम्वलिततया सुकरार्थप्रायं कृतम् । अतएवात्र व्यष्टिक्षेत्रज्ञ एव भक्तत्वेन निर्दिष्टः,समष्टिक्षेत्रज्ञस्तु ज्ञेयत्वेनेति क्षेत्रक्षेत्रज्ञ-ज्ञानाभ्यां सह ज्ञेयस्य पाठादनुस्मार्य्य तदनन्तरञ्च तस्य तस्य च जीवत्वमीश्वरत्वञ्च क्षरं नेति दर्शितम् । यतः (गी० १३।२१)—

सर्वसम्वादिनी

मुनि-वाक्ये) "एकरूपस्वरूपभाक्" इत्यत्र श्रुतिश्च—(वृ० ४।५।१३) "स यथा सैन्धवघनोऽनन्तरोऽवाह्यः कृत्स्नो रसघन एव । एवं वा अरेऽयमात्माऽनन्तरोऽवाह्यः कृत्स्नः प्रज्ञानघन एव विज्ञानघन एव" इति ।

(श्रीजामातृमुनि-वाक्ये) "अहमर्थः" इति केवलस्य सुखस्यात्मत्वं परिहृतम् । ज्ञानमात्रत्वेऽपि ज्ञातृत्वं

कुछ होते हैं । मेरा भक्त भक्तियोग के द्वारा अनायास उक्त सब को प्राप्त करता है । स्वर्ग, मुक्ति, वैकुण्ठ की प्राप्ति भी अनायास से होती है । किन्तु भक्त की वाञ्छा उसमें नहीं रहती है । यदि सेवा हेतु भक्त वाञ्छा करे तो सब कुछ की प्राप्ति होती है । मोक्ष धर्म में वर्णित है—

"धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष के निमित्त जो भी साधन सम्पत्ति सुनिश्चित है, श्रीनारायण परायण जन साधन सम्पत्ति हीन होकर भी उक्त पुरुषार्थ चतुष्टय को प्राप्त करते हैं । (८)

श्रीगीता के द्वादश अध्याय में भक्ति एवं श्रीभगवान् का महत्त्व वर्णन उत्तर रूपसे किया है, उसको सफल सत्य करने के निमित्त सविशेष रूपसे निर्णय करके (गी० १३।८) हे अर्जुन ! मैंने तुम्हें संक्षेप से क्षेत्र, ज्ञान, ज्ञेय, अर्थात् क्षेत्र एवं क्षेत्रज्ञ द्वयात्मक तत्त्वत्रय को कहा । इसका नाम ही "विज्ञान सहित ज्ञान है । भगवद्भक्तगण इस ज्ञान को प्राप्त कर निरुपाधि प्रेमभक्ति को प्राप्त करते हैं । जो लोक भक्त नहीं हैं, वे लोक केवल निरर्थक अभेदवाद को आश्रय कर यथार्थ ज्ञान से अपने को वञ्चित करते हैं । ज्ञान, भक्तिदेवी के उपवेशन पीठस्वरूप जोवात्मा का सत्त्व शुद्धिकारक है ।"

गी० भा०—"उक्त क्षेत्रादिकं तज्ज्ञानफलसहितं उपसंहरति,—इति क्षेत्रमिति । 'महाभूतानि' इत्यादिना 'चेतना धृतिः' इत्यनेन क्षेत्रस्वरूपमुक्तम् । 'अमानित्व' इत्यादिना 'तत्त्वज्ञानार्थदर्शनमित्यन्तेन' ज्ञेयस्य क्षेत्रज्ञस्य ज्ञानं तत्साधनमुक्तम्; 'अनादिमत्परम्' इत्यादिना 'हृदि सर्वस्य धिष्ठितम्' इत्यन्तेन ज्ञेयं क्षेत्रज्ञ यद्वयं चोक्तं मया । एतत्त्रयं विज्ञाय मिथो विवेकेनावगत्य मद्भावाय मत्प्रेम्णे स्वभावाय वा असंसारित्वाय कल्पते योग्यो भवति मद्भक्तः । (१८)

कथित क्षेत्रज्ञादि पदार्थ का विवरण फल कथन के सहित देते हैं । यह क्षेत्र है । 'महाभूतानि' "चेतना धृतिः" के द्वारा क्षेत्रस्वरूप कहा है । "अमानित्व' 'तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम्' के द्वारा ज्ञेय क्षेत्रद्वय का ज्ञान एवं उसका साधन कहा गया है । "अनादि मत्परम्" "हृदि सर्वस्य धिष्ठितम्" इसके द्वारा ज्ञेय, क्षेत्रज्ञ द्वय का वर्णन मैंने किया है । तीन तत्त्वों को जानकर परस्पर को विचारपूर्वक अवधारण कर भक्त, मद्भाव, प्रेम मेरा स्वभाव का परिज्ञान असंसारित्व को प्राप्त करेंगे । (१८)

इन सब विवरण भक्त शब्द के द्वारा पूर्ण होने से सुस्पष्ट हुआ कि जीव भजनकारी, परमात्मा भजनीय परस्पर पृथक् स्वभाव के होते हैं । जीव ही परमात्मा ब्रह्म भगवान् नहीं है । न तो उपाधि परित्याग से अनुचैतन्य वृहत् ही हो सकता है, न परमात्मा ही होगा । इस प्रकार से प्रकाश हुआ कि क्षेत्रज्ञ शब्द से व्यष्टि क्षेत्रज्ञ जीव है, जो अपना शरीरादि को जानता है, वह भक्त है । समष्टि क्षेत्रज्ञ, जो सबके हृदय में सङ्कल्प से रह कर सबको परिचालित करते हैं, वह ज्ञेय हैं, उपास्य हैं । क्षेत्र क्षेत्रज्ञ ज्ञान के सहित 'ज्ञेय' शब्द का उपन्यास हुआ है । इससे जाना जाता है कि 'परमात्मा' उन दोनों से पृथक् धर्मी हैं । इसके

"पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान् गुणान् । कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु" ॥१०॥

इति जीवस्य प्रकृतिस्थत्वं निर्दिश्य स्वतस्तस्याप्राकृतत्व-दर्शनया स्फुटमेवाक्षरत्वं ज्ञापितम्,

**सर्वसम्वादिनी**

चात्मनः पूर्वं साधितम् । तच्चाहम्भावं विना न सिध्यतीति पूर्वसिद्ध एवासावनूद्यते स्पष्टतार्थम् । (ब्र० सू० १।१।१—श्रीभाष्ये ६५तम अनु०) "अहं-प्रत्ययसिद्धो ह्यस्मदर्थः; युष्मत्प्रत्ययविषयो युष्मदर्थः । तत्राहं जानामीति सिद्धो ज्ञाता युष्मदर्थ इति वचनं "जननी मे बन्धया" इतिवत् व्याहतार्थम् ।"

बाद दर्शाया गया कि जीवत्व ईश्वर 'क्षर' विनाशी नहीं है । कारण गी० १३।२१ में उक्त है—तटस्थ स्वभाव के कारण शुद्धजीव वैकुण्ठ की शुद्धता को परित्याग कर प्रकृतिस्थ होता है, एवं प्रकृतिजात गुणसकल का भोग करता है, एवं प्रकृतिजात गुण सङ्ग के कारण सदसद् योनिसमूह में उसका जन्म होता है । (२१)

गी० भा०—"प्रकृत्यधिष्ठाने सुखादि भोगे च पुरुषस्यैव कर्त्तृत्वमित्येतत् स्फुटयति, तस्य प्रकृतिसंसर्गे हेतुश्च दर्शयति, पुरुष इति । चित्सुखैकरसोऽपि पुरुषोऽनादिकर्मवासनया प्रकृतिस्थस्तामधिष्ठित तत्कृत देहेन्द्रियः प्राणविशिष्टः सन्नेव तत्कृतान् गुणान् सुखादीन् भुङ्क्ते, अनुभवति, इत्याह—सदिति । सतीषु देवमानवादिषु असतीषु पशुपक्ष्यादिषु च साध्वसाधुरचितासु योनिषु यानि जन्मादीनि, तेष्विति तत्र तत्र पुरुषस्यैव कर्त्तृत्वम् । तत् संसर्गे हेतुमाह—कारणमिति । गुणोऽसङ्गोऽनादिगुणमयस्पृहा । अयमर्थः—अनादिर्जीवः कर्मरूपानादि वासनारक्तः; स च भोक्तृत्वाद्भोग्यान् विषयान् स्पृहयं स्तदर्पकामादिसन्निहितां प्रकृतिमाश्रयिष्यति यावत् सत्प्रसङ्गात् तत्तद्वासना क्षीयते, तत् क्षये तु परात्मध्यानसुखानि भुङ्क्ते, "सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता" इत्यादि श्रुतिभ्यः' इति ।

यत्तु प्रकृतिरित्यादेः कार्य्यकारणेत्यादेः प्रकृत्यैव चेत्यादेर्नान्यं गुणेभ्य इत्यादेश्चापाततार्थ ग्राहिभिः सांख्यैः प्रकृतेरेव कर्त्तृत्वमुक्तं, तत् किल रभसाभिधानमेव लोष्ट्रकाष्ठवदचेतनाया स्तस्यास्तत्त्वासम्भवात् । उपादानापरोक्षचिकीर्षा कृतिमत्त्वं खलु कर्त्तृत्वं, तच्च चेतनस्यैवेति श्रुतिराह—"विज्ञानं यज्ञं तनुते कर्माणि तनुतेऽपि च" "एष हि द्रष्टास्प्रष्टाश्रोतारसयिता घ्रातामन्ता बोद्धा कर्त्ता विज्ञानात्मापुरुषः ।" इत्यादिकम् ।

यच्च पुरुषसन्निधानाच्चैतन्याध्यासात् तस्यास्तत्त्वमित्याहुस्तन्न; यत् सान्निध्यध्यस्तचैतन्यात्तस्याः कर्त्तृत्वं, तत्तस्यैव सन्निहितस्येति सुवचत्वात् । न खलु तप्तायसो दग्धृत्वमयोहेतुकमपि तु वह्निहेतुकमेव दृष्टम्;

न च चलति जलं फलति तरुरितिवत् जड़ायास्तस्यास्तत्त्वसिद्धिर्जलादिष्वन्तर्य्याम्यधिष्ठितत्वेनेष्टासिद्धे-र्विधायकश्रुतिव्याकोपाच्चैतदेवम्; न हि जड़प्रकृतिमुद्दिश्य स्वर्गादिफलक ज्योतिष्टोमादि मोक्षफलकं ध्यानञ्च स्मृतिर्विधत्ते, अपितु चेतनमेव भोक्तारमुद्दिश्येति पुरुषस्यैव कर्त्तृत्वम् । तच्च प्रकृतेरिति यदुक्तं, तत्तु तद्वृत्ति प्राचुर्य्यादेव । यथा करेण बिभ्रति पुरुषे करो बिभर्त्तीति व्यपदेशस्तथा प्रकृत्याकुर्वति पुरुषे प्रकृतिः करोतीति स भवेदित्येके; प्राकृतै र्देहादिभिर्युक्तस्यैव पुरुषस्य यज्ञयुद्धादि कर्मकर्त्तृत्वं, नतु तैर्वियुक्तस्य शुद्धस्येत्यतः प्रकृतेस्तदित्यपरे । (२१)

प्रकृतिरूप अधिष्ठान में जो सुखादि भोग होता है, उसमें पुरुष ही कर्त्ता है । पुरुष का सङ्ग प्रकृति का कैसे होता है ? कहते हैं—पुरुष इति । पुरुष विशुद्ध चैतन्यस्वरूप है । तथापि वह अनादि भोगवासना से प्रेरित होकर प्रकृति में आत्मसमर्पण करता है और प्रकृतिजनित देहेन्द्रिय प्राणविशिष्ट होकर प्रकृति के सुखादि गुणसमूह का भी अनुभव करता रहता है । यह कैसे होता है ? कहते हैं—देव मानव पशुपक्षी प्रभृति साधु असाधु रचित अनेक शरीरों में जन्म ग्रहण करता है, उसका हेतु, पुरुष का ही कर्त्तृत्व है । संसर्ग के प्रति कारण क्या है ? अनादि कालीन गुणमय विषय स्पृहा । सारार्थ यह है—अनादि आनन्दमय जीव, स्वैरिता के कारण काम्यकर्मरूप अनादि वासनारक्त है । भोक्ता भोग्य वासना को सफल करने के

(गी० १३।२२)-उपद्रष्टानुमन्ता च भर्त्ता भोक्ता महेश्वरः। परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन् पुरुषः परः॥११॥

**इति जीवात् परत्वेन निर्द्दिष्टस्य परमात्माख्यपुरुषस्य तु-कैमुत्येनैव तद्दर्शितम्।** (गी० १५।१६-१७)

"द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च। क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते" ॥१६॥

उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः। यो लोकत्रयमाविश्य विभर्त्त्यव्यय ईश्वरः" ॥१७॥

**सर्वसम्वादिनी**

किञ्च, "स्वस्मै स्वयंप्रकाशः" एवाजड़त्वादात्मेति प्रतिपादितम्। केवलं ज्ञानं सुखञ्चान्यस्यैवाहमर्थस्य ज्ञातुरवभासते,—"अहं जानामि, अहं सुखी" इति। (ब्र०सू० १।१।१—श्रीभाष्ये ६७तम अनु०) "तस्मात् स्वात्मानं प्रति स्वसत्तयैव सिध्यन्नजड़ोऽहमर्थ एवात्मा।"

निमित्त वह प्रकृति को आश्रय बनाता है। सत्गुरु के समीप से भक्ति शास्त्र श्रवण से उक्त भोक्ता भोग्य वासना क्षीण हो जाती है। अनन्तर वैकुण्ठस्थ सुख को प्राप्त करता है। "ब्रह्मा के सहित वह जीव समस्त भोग को प्राप्त करता है।"

सांख्यवादिगण प्रकृति को कारण कहते हैं, ऐसा कहना ठीक नहीं है। कर्त्ता होने के लिए उपादान का ज्ञान, इच्छा, एवं कृतिमान् होना आवश्यक है। उस प्रकार का सन्निवेश चेतन में है, जड़ में नहीं है। प्रकृति जड़ा है, विज्ञान यज्ञ कर्त्ता है, पुरुष द्रष्टादि के कर्त्ता है। इत्यादि श्रुति प्रमाण चेतन कर्त्ता का पोषक है।

जड़,—चेतन के सन्निधान से कर्त्तृत्व को प्राप्त करता है। जैसे अग्नि के सान्निध्य से लौह में उष्णता होती है, यह उक्ति भी प्रकृति कारण वाद का पोषक नहीं होती है, उसमें अग्नि कारण है। अचेतन में सक्रियता का प्रयोग गौण है। चेतन भोक्ता है। इसको लक्ष्य करके ही काम्यकर्म विहित है। अतः चेतन जीव ही सुखदुःखादि का भोक्ता है।

इस प्रकार जीव को प्रकृत्याश्रित दर्शाकर जीव, जो स्वत ही अप्राकृत चेतन एवं अविनश्वर है, इसका वर्णन सुस्पष्ट रूपसे करते हैं,—

गीता० १३।२२—जीव नित्य मेरा सखा है। वह तटस्था शक्तिस्वरूप है। विशुद्ध भाव से तटस्थ स्वभाव में अवस्थित होने से ही वह मेरा साम्मुख्य प्राप्त करता है। तटस्थ स्वभाव ही जीव की स्वाधीनता है। उससे उसका मदीय प्रीति लाभ होता है। उससे जीवस्वरूप कृतकृतार्थ होता है। निज अधिकार एवं स्वभाव का दुरुपयोग करने के कारण उसका प्रवेश प्राकृत क्षेत्र में होता है। उस समय भी मैं उसका सहचर होकर ही रहता हूँ। अतएव जीव के देह में मैं जीव के सकल कार्य्यों का उपद्रष्टा हूँ। अनुमन्ता, भर्त्ता, भोक्ता, महेश्वर, परमपुरुष, परमात्मा नाम से सुपरिचित हूँ। एवं जड़ासक्ति हेतु जीव जो भी कार्य्य करता है मैं उसका फलदान करता हूँ। (२२)

इस प्रकार जीव से परपुरुष रूपमें निर्दिष्ट परमात्मा नामक पुरुष का प्रकाश कैमुतिक रीति से करते हैं—गीता १५।१६-१७,—प्रकृति एक है, किन्तु चैतन्यस्वरूप पुरुष—क्षर एवं अक्षर भेद से द्विविध है। विभिन्नांशगत चैतन्यरूप जीव द्विविध है, क्षर एवं अक्षर। क्षरण स्वभाव प्रयुक्त अनेक अवस्थापन्न बद्ध जीव ही 'क्षर' पुरुष है। क्षरण अभाव प्रयुक्त एकावस्थापन्न जीव ही 'अक्षर' मुक्त पुरुष है। ब्रह्मादि स्तम्ब पर्य्यन्त भूतसमूह ही 'क्षर' हैं। कूटस्थ पुरुष सर्वदा एकावस्था होने से 'अक्षर' हैं। (१६)

पूर्वोक्त 'क्षर' एवं 'अक्षर' वाच्य उभयविध पुरुष अतीत जो उत्तम पुरुष हैं, उन पुरुष ही उत्तमपुरुष हैं। आप ही 'ईश्वर' हैं, एवं लोकत्रय में प्रविष्ट होकर भर्त्तृस्वरूप में विराजमान् हैं। (१७)

गी० भा०—"बादरायणात्मा निर्णीतं वेदार्थं संक्षिप्याह, द्वाविति। 'लोक्यते तत्त्वमनेन' इति व्युत्पत्ते र्लोके वेदे, द्वौपुरुषौ प्रथितौ इमावितिति प्रमाणसिद्धता सूच्यते। तौ काविसयाह—क्षरश्चेति। शरीरक्षरणात्

इत्यत्र जीवस्याप्यक्षरत्वं कण्ठोक्तमेव। तत्रोपद्रष्टा परमसाक्षी, अनुमन्ता तत्तद्कर्मानुरूपः प्रवर्त्तकः, भर्त्ता पोषकः, भोक्ता पालयिता, महेश्वरः सर्वाधिकर्त्ता, परमात्मा सर्वान्तर्य्यामीति व्याख्येयम्। उत्तरपद्ययोस्तु कूटस्थः—"एकरूपतया तु यः कालव्यापी स कूटस्थः" इत्यमरकोषादवगतार्थः; असौ शुद्धजीव एव, "उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः" इत्युत्तरात्। तदेवमत्रापि क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ-सर्वक्षेत्रज्ञा उक्ताः। अत्र चोत्तरयोरन्य इत्यनेन भिन्नयोरेव सतोरक्षरयोर्न तत्तद्रूपता-

सर्व्वसम्वादिनी

तदेवमहमर्थरूपे निरुपाधिप्रिये तस्मिन् ज्ञाने यत्तु जानाम्यहमिति पृथग्ज्ञानं प्रतीयते, तदहमर्थं प्रभेव दीपं विशिनष्टि। ज्ञानमात्र आत्मन्यहमर्थोऽध्यस्यत इति तु न युज्यते;—अध्यासकाभावात्; अनहङ्कारस्य ज्ञानमात्रस्य जड़स्य चाहङ्कारस्य तत्कर्त्तृत्वं न सम्भवतीति। न च तस्मिन्नहङ्कारे ज्ञानच्छायापत्तिः;—

क्षरोऽनेकावस्थोबद्धोऽचिद्संसर्गैकधर्मसम्बन्धादेकत्वेन निर्दिष्टः। क्षराक्षरौस्फुत्यति, सर्वाणि ब्रह्मादिस्तम्बान्तानि भूतानि क्षरः, कूटस्थः सदैकावस्थोमुक्तस्त्वक्षरः। एकत्वनिर्देशः प्रागुक्तयुक्तेर्बोध्यः। 'बहवो ज्ञानतपसा' इत्यपिः, इदं ज्ञानमुपाश्रित्य इत्यादेश्च बहुत्वसंख्याकः सः। (१६)

यदर्थं द्वौ पुरुषौ निरूपितौ, तमाह, उत्तम इति। अन्यः क्षराक्षराभ्यां, नतु तयोरेवैकः सङ्कल्प इति भावः। 'तत्र श्रुतिसम्मतिमाह,—परमात्मेति। उत्तमता प्रयोजकं धर्ममाह, जो लोकेति, न चैतज्जगद्विधारणपालनरूपमीशनं, बद्धस्य जीवस्य कर्म्मासम्भवात्; न च मुक्तस्य, "जगद्व्यापारवर्ज्जम्" इति प्रतिषेधाच्च। (१७)

श्रीबादरायण रूपमें वेदार्थ का निर्णय आपने किया है, उसका संक्षेप कहते हैं—जिससे तत्त्वावलोकन होता है, उसे लोक—वेद कहते हैं। वेद में पुरुषद्वय का वर्णन है। वह निर्णय सप्रामाणिक है, उनको क्षर एवं अक्षर शब्द से कहते हैं। नश्वर शरीर में अवस्थान हेतु अचित् संसर्ग से अनेक प्रकार अवस्था प्राप्त क्षर है, तृण से ब्रह्मा पर्य्यन्त समस्त क्षर है। कूटस्थ—सर्व्वदा एकावस्थापन्न है। उनको अक्षर कहते हैं। वह एक है। ज्ञान तपस्या द्वारा अपने को पवित्र कर अनेक व्यक्ति मुझको प्राप्त करते हैं। इस ज्ञान को प्राप्त कर मुझको प्राप्त करते हैं। इससे जीव का बहुत्व सिद्ध होता है। परमात्मा चिच्छक्ति में विराजित हैं। अतः सर्वदा एकरूप होकर एक हैं।

जिसके निमित्त पुरुषद्वय का निरूपण हुआ है, उसको कहते हैं—उत्तम इति। अन्यः, क्षर एवं अक्षर से, किन्तु क्षर अक्षर के मध्य में एक व्यक्ति नहीं। श्रुति सम्मति को दिखाते हैं—परमात्मेति। उत्तमता का प्रयोजक धर्म को कहते हैं। जो तीन लोकों में प्रविष्ट होकर पालन कार्य्य को सम्पन्न करते हैं। इस प्रकार पालन कार्य्य तथा जगत् को मर्य्यादा के द्वारा सुरक्षित करना, नियन्त्रित करना, बद्ध जीव की सामर्थ्य से होना असम्भव है। मुक्त जीव भी उक्त कार्य्य को करने में सक्षम नहीं हैं। मुक्त जीव को जगत् की सृष्टि-स्थिति-लयादि निर्वाहिका शक्ति नहीं दी जाती है। (१७) उक्त कथन से प्रतिपन्न होता है कि—जीव भी स्वरूपतः अक्षर है। उपरोक्त श्लोक में उक्त 'उपद्रष्टा' शब्द का अर्थ परम साक्षी है। अनुमन्ता शब्द का अर्थ—जीव जिस प्रकार कर्म करता है, उस कर्मानुरूप ही प्रवर्त्तक परमात्मा हैं। भर्त्ता—पोषणकर्त्ता, भोक्ता—पालनकर्त्ता, महेश्वर—सर्वाधिकर्त्ता, सबके कर्त्तृत्व के ऊपर जिनका कर्त्तृत्व है। परमात्मा—सब के अन्तर्य्यामी। इस प्रकार व्याख्या करना कर्त्तव्य है।

उत्तर पद्य द्वय में 'कूटस्थ' शब्द का प्रयोग है। उसका अर्थ—जो सर्वदा एकरूप में स्थित होकर काल व्यापी हैं। अमरकोष में इस प्रकार अर्थ ही है। वह मायामुक्त शुद्ध जीव ही है। कारण परवर्त्ती श्लोक में "उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः" अर्थात् उत्तम पुरुष इससे पृथक् है, कहा गया है। अतएव यहाँ पर भी

परित्यागः सम्भवेदिति न कदाचिदपि निर्विशेषरूपेणावस्थितिरिति दर्शितम्। तस्मात् (गी० १३।१८) "मद्भावायोपपद्यते" इति यदुक्तम्, तदपि तत्सार्ष्टिप्राप्तितात्पर्य्यकम्। तदेवं द्वयोरक्षरत्वेन साम्येऽपि जीवस्य हीनशक्तित्वात् प्रकृत्याविष्टस्य तन्निवृत्त्यर्थमीश्वर एव भजनीयत्वेन ज्ञेय इति भावः।

तस्मात् (गी० १३।१) "इदं शरीरम्" इत्यादिकं पुनरित्थं विवेचनीयम्। इदमिति स्व-स्वापरोक्षमित्यर्थः। शरीर-क्षेत्रयोरेकैकत्वेन ग्रहणमत्र व्यक्तिपर्य्यवसानेन जातिपुरस्कारेणैवेति गम्यते, (गी० १३।२) "सर्वक्षेत्रेषु" इति बहुवचनेनानुवादात्। (गी० १३।१)'एतद्यो वेत्ति' इत्यत्र (भा० ६।४।२५) "देहोऽसवोऽक्षा मनवः" इत्यादौ "सर्वं पुमान् वेद गुणांश्च तज्ज्ञः"

सर्वसम्वादिनी

उभयोरप्यचाक्षुषत्वात्। न चायःपिण्डे वह्नि-सम्पर्ककृतौष्ण्यवज्ज्ञानमात्र-सम्पर्ककृत-ज्ञातृत्वं तस्मिन्नहङ्कारे मन्तव्यम्;—औष्ण्यवत्तद्धर्मासंप्रतिपत्तेः।

नन्वसावहङ्कारः स्वात्मानुस्यूत-तज्ज्ञानमभिव्यञ्जयन् ज्ञातृत्वभावमापद्यत इति चेत्? तदप्ययुक्तम्;

क्षेत्र, क्षेत्रज्ञ एवं सर्वक्षेत्रज्ञ का सुस्पष्ट उल्लेख हुआ है। इससे उत्तर श्लोकद्वय में क्षर एवं अक्षर से अन्य जो है, इस प्रकार उल्लेख से प्रतीत होता है कि—उक्त अक्षरद्वय का निज स्वरूप अक्षरत्व का परित्याग कभी भी सम्भव नहीं है। अतएव कभी भी निर्विशेष रूपमें उन दोनों की अवस्थिति नहीं होती है। इसका प्रदर्शन हुआ है। अतएव गीता १३।१८ में—"इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं चोक्तं समासतः।

मद्भक्त एतद्विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते ॥

संक्षेप से क्षेत्र, ज्ञान, ज्ञेय वर्णित हुआ, भक्त इसको जानकर मद्भाव को प्राप्त करते हैं। इसका अर्थ है—सार्ष्टि प्राप्ति अर्थात् समानैश्वर्य्य प्राप्ति करते हैं। जीव एवं परमात्मा की समानता अक्षर रूपमें होने पर भी जीव शक्तिहीन एवं स्वैरता के कारण प्रकृत्याविष्ट है। उक्त अज्ञानता का परिहार करने की शक्ति जीव में नहीं है, अज्ञान निवृत्ति के निमित्त सर्वसमर्थ ईश्वर का भजन करना आवश्यक है। तज्जन्य भजनीय गुण विशिष्ट रूपमें ईश्वर को जानना अत्यावश्यक है। भावार्थ यह ही है।

अतएव गी० १३।१—"इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते।

एतद् यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञमिति तद्विदः ॥

"हे कौन्तेय! यह शरीर क्षेत्र है। इसको जो जानता है, उसका नाम क्षेत्रज्ञ है।" इस श्लोक का पुनर्वार विवेचन करना आवश्यक है। "इदं" शब्द का अर्थ—निज निज परिदृश्यमान शरीर। शरीर एवं क्षेत्रज्ञ का एक एक रूप में ग्रहण से वह व्यक्ति में पर्य्यवसित हुआ है, अतएव जाति पुरस्कार से ही बोध होता है। गी० १३।२ में "क्षेत्रज्ञञ्चापि मां विद्धि सर्वक्षेत्रेषु भारत!" मुझको समस्त क्षेत्रों का क्षेत्रज्ञ जानना। इस वाक्य के द्वारा उक्तार्थ ही कथित हुआ है। गी० १३।१ "एतद् यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञमिति तद्विदः" हे कौन्तेय! इस शरीर का नाम क्षेत्र है, जो इसको जानता है, उसे क्षेत्रज्ञ कहते हैं। यहाँ, भा० ६।४।२५—"देहोऽसवोक्षा मनवो भूतमात्रा नात्मानमन्यञ्च विदु परं यत्।

सर्वं पुमान् वेद गुणांश्च तज्ज्ञो न वेद सर्वज्ञमनन्तमीड़े ॥

देह, प्राण, इन्द्रिय, अन्तःकरण, पञ्चतन्मात्र, ये सब, आत्मा को, अन्य इन्द्रियवर्ग को जान नहीं सकते हैं, यद्यपि पुरुष अर्थात् जीव तत्त्वत्रय को एवं तत्त्वत्रय के मूलभूत कारण को जानता है, किन्तु सर्वज्ञ भगवान् को नहीं जानता है। मैं उन भगवान् अनन्त देव की स्तुति करता हूँ। भा० ५।११।१२—"क्षेत्रज्ञ

इत्युक्तदिशा (भा० ५।११।१२) "क्षेत्रज्ञ एता मनसो विभूतीः" इत्युक्तदिशा च जानातीत्यर्थः। (गी० १३।२) "क्षेत्रज्ञञ्चापि मां विद्धि" इत्यत्र मां स्वयं भगवन्तमेव सर्वेष्वपि समष्टिव्यष्टिरूपेषु क्षेत्रेषु, न तु पूर्वक्षेत्रज्ञवत् निजनिजक्षेत्र एव क्षेत्रज्ञञ्च विद्धीति; तदुक्तम् (गी० १०।४२)— "विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्" इति। यत्र गत्यन्तरं नास्ति, तत्रैव लक्षणा-मयकष्टमाश्रियते; तथापि तेन सामानाधिकरण्यं यदि विवक्षितं स्यात्तर्हि "क्षेत्रज्ञञ्चापि मां विद्धि" इत्येतावदेव तं च मां विद्धीत्येतावदेव वा प्रोच्येत, न तु सर्वक्षेत्रेषु भारतेत्यधिकमपि; किन्तु (भा० ५।११।१२) "क्षेत्रज्ञ एता मनसो विभूतीः" इत्यादिवत् क्षेत्रज्ञद्वयमपि वक्तव्यमेव स्यात्; तथा च ब्रह्मसूत्रम् (ब्र०सू० १।२।११) "गुहां प्रविष्टावात्मानौ हि तद्दर्शनात्" इति।

तद्द्वैविध्यमेव चोपसंहृतम्, (गी० १३।२१) "पुरुषः प्रकृतिस्थो हि" इत्यादिना। तस्मादुप-क्रमार्थस्योपसंहाराधीनत्वादेष एवार्थः समञ्जसः; यथोक्तं ब्रह्मसूत्रकृद्भिः (ब्र०सू० २।१।१७)--

सर्वसम्वादिनी

अहङ्कारादिर्धर्मिणस्तस्य धर्मत्वानुपपत्तेः, स्वयं ज्योतिष आत्मनो व्यङ्ग्यत्वायोगात्, व्यङ्ग्यत्वे च भवता-मननुभूतित्व-प्रसङ्गात्, तदायत्त-प्रकाशेनाहङ्कारेण तस्य प्रकाश्यत्वासम्भवाच्च। न च रविकराभि-व्यङ्ग्येन हस्तेन च रविकरा अभिव्यज्यन्ते। हस्तप्रतिहत-गतयो हि ते बाहुल्यात् स्वयमेव स्फुटतरमुप-

एतामनसो विभूतीः" इस रीति से जानते हैं। गी० १३।२ "क्षेत्रज्ञञ्चापि मां विद्धि" यहाँ 'मां' मुझ स्वयं भगवान् को ही समस्त समष्टि व्यष्टिरूप क्षेत्र में जानना। किन्तु पूर्व क्षेत्रज्ञ के समान निज निज क्षेत्र में क्षेत्रज्ञ, न जानना। गीता के १०।४२ "विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्।" मैं एकांश के द्वारा समस्त जगत् में अवस्थित हूँ। अर्थात् यह जगत् मेरा एकांश में अवस्थित है।

जहाँ गत्यन्तर नहीं है, वहाँ पर ही लक्षणा नामक कष्ट कल्पना करना पड़ता है। यदि उनके सहित जीव का सामानाधिकरण्य कहने का अभिप्राय यदि होता तो "क्षेत्रज्ञञ्चापि मां विद्धि" यहाँ "उसे ही मुझको जानना" ऐसा ही कहते। किन्तु "सर्वक्षेत्रेषु भारत" ऐसा नहीं कहते। किन्तु "क्षेत्रज्ञ एता मनसो विभूतीः" इत्यादि के समान क्षेत्रज्ञ द्वय का ही कथन उचित है। ब्रह्मसूत्र १।२।११ "गुहां प्रविष्टावात्मानौ हि तद्दर्शनात्" "ऋतं पिबन्तौ सुकृतस्य लोके गुहां प्रविष्टौ परमे परार्द्धे छायातपौ ब्रह्मविदो वदन्ति पञ्चाग्नयो ये च त्रिनाचिकेता।" सुकृतोपार्जित देहरूप गुहामें विराजित व्यक्तिद्वय कर्मफल भोग करते हैं। छाया आतप के समान परस्पर विरुद्धधर्मी है। इस श्रुति में जीव के सहित अपर व्यक्ति का उल्लेख है। वह द्वितीय व्यक्ति, बुद्धि, प्राण किम्वा परमात्मा है? इसके उत्तर के निमित्त सूत्र "गुहां प्रविष्टावात्मानौ हि तद्दर्शनात्" हृदय गुहा में विराजित जीव एवं परमात्मा हैं। जीवात्मा संसार वासना से बद्ध होने से छायारूप है, और परमात्मा संसार मुक्त होने से तेजःस्वरूप हैं।

दो प्रकार का उपसंहार गीता १३।२१ में है,—

"पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान् गुणान्। कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु॥" शुद्ध जीव स्वैरिता के कारण ईश विमुखता हेतु वैकुण्ठ की शुद्धता को छोड़ कर प्रकृति में आसक्त हो जाता है, एवं प्रकृति के गुण सकल को भोग करता है। प्रकृतिजात गुण—सङ्ग वशतः सद् असद् योनिसमूह में जन्म ग्रहण करता है।

उपसंहार वाक्याधीन उपसंहार होने से ही उक्तार्थ ही सामञ्जस्य पूर्ण है। उपसंहार—"क्षेत्रक्षेत्रज्ञयो-रेवमन्तरं ज्ञानचक्षुषा। भूतप्रकृतिमोक्षञ्च ये विदुर्यान्ति ते परम्॥ उपक्रम—इदं शरीरं कौन्तेय

'असद्व्यपदेशान्नेति चेन्न धर्मान्तरेण वाक्यशेषात्' इति। अथ गी०१३।२) 'क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानम्' इत्यत्र यत् क्षेत्रे ज्ञानेन्द्रियगतं तेनागतश्च ज्ञानं दर्शयिष्यते, यच्च पूर्वत्रक्षेत्रज्ञे निजनिजक्षेत्रज्ञानं दर्शितम्, तत्तन्मज्ज्ञानांशस्य क्षेत्रेषु छायारूपत्वात् क्षेत्रज्ञेषु यत्किञ्चिदंशांशतया प्रवेशान्ममैव ज्ञानं मतमिति। तस्मात् साधूक्तं मुख्यं क्षेत्रज्ञत्वं परमात्मन्येवेति। अत्र श्रीभगवतः परमात्म-रूपेणाविर्भावोऽपि—(भा० १०।८७।३०)'अजनि च यन्मयं तदविमुच्य नियन्तृ भवेत्' इत्युक्तदिशा

सर्वसम्वादिनी

लभ्यन्ते। तस्मात् स्वतएव ज्ञातृतया सिध्यन्नहमर्थ एव प्रत्यगात्मा, न ज्ञप्तिमात्रम्।

एवं (भा० ६।१६।५५—भा०दी०धृत स्मृतिवाक्ये) "सुखमहमस्वाप्सम्" इति सुषुप्तचनन्तरं परामर्शात्तत्राप्य-हमर्थता, सुखिता, ज्ञातृता च गम्यते। तदानीं तमोगुणाभिभवान्न स्फुटोऽवबोधः। "एतावन्तं कालं

क्षेत्रमित्यभिधीयते। एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञमिति तद्विदः॥" इससे आत्मा एवं परमात्मा का भेद सुस्पष्ट उल्लिखित है।

ब्रह्मसूत्रकार ब्रह्मसू० २।१।१७—"असद्व्यपदेशादिति चेन्न धर्मान्तिरेण वाक्यशेषात्" "उत्पत्ति के पहले जगत् नहीं था।" इससे कार्य्य-कारणरूप जगत् का निरास श्रुति से हुआ है। असत् तुच्छ नहीं है, किन्तु धर्मान्तर है, उपादान उपादेय भाव उसका नहीं था। जगत् उत्पत्ति के पहले सूक्ष्म रूपमें निज कारण में अवस्थित होता है। "तदात्मानं स्वयमकुरुत" वाक्य शेष से सुस्पष्ट प्रतीति होती है कि जगत् उत्पत्ति के पहले कारण में लीन था। अन्यथा 'आसीत्'—"आत्मानमकुरुत" उभय का विरोध होगा। असत् वस्तु के सहित काल का सम्बन्ध नहीं होता है। आत्मा के अभाव से कर्त्तृत्व की भी सम्भावना नहीं है।

अथ गीता० १३।२ में—"क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानम्" यहाँ क्षेत्र में ज्ञानेन्द्रियगत जो ज्ञान है, वह परमात्मा की प्रेरणा से ही प्राप्त है। इसके पहले निज निज क्षेत्र का ज्ञान कहा गया है। वह ज्ञान, ज्ञान के छायांश स्वरूप है। क्षेत्रज्ञ में यत् किञ्चित् अंशांश रूप से प्रवेश होने से वह ज्ञान मेरा ही है। अतएव मुख्य क्षेत्रज्ञत्व परमात्मा में ही है। यह कथन अतीव समीचीन है। श्रीभगवान् परमात्म रूपमें आविर्भूत हैं। यह प्रसङ्ग भा० १०।८७।३० श्लोक में है—

"अपरिमिता ध्रुवास्तनुभृतो यदि सर्वगता। स्तर्हि न शास्यतेति नियमो ध्रुवनेतरथा॥
अजनि च यन्मयं तदविमुच्य नियन्तृ भवेत्। सममनुजानतां यदमतं मतदुष्टतया।

हे ध्रुव! अर्थात् हे नित्य! जीव यदि वस्तुतः अनन्त, नित्य एवं सर्वव्यापी है, तब आपके सहित सादृश्य वशतः आपमें नियन्तृत्व नहीं रहेगा। कारण औपाधिक रूप में विकारमय जीव उत्पन्न होकर अनुस्यूत रूपमें कारणता का परित्याग न करके स्वीय विकार का नियन्ता बनता है। अतएव जो लोक कहते हैं,—आपका स्वरूप हम सब जानते हैं, वे सब कुछ भी नहीं जानते हैं। क्रम सन्दर्भः—"तदेवं भगवद्भक्तिप्रतिपादनोपयोगार्थमेव वयमप्येवं जीवस्वरूपं निरूपयाम इत्यन्या आहुः—अपरिमिताः।" जीव तत्त्व नित्य है। अतः शास्त्र भगवान् एवं भगवद्भजन भी नित्य होते हैं। जीव स्वीकृत न होने से कुछ भी न मान कर मानव केवल सत्यापलापकारी उच्छृङ्खल हो गया। भगवद्भजन प्रतिपादन की उपयोगिता जीव तत्त्व के ऊपर ही निर्भरशील है, तज्जन्य हम सब जीवस्वरूप का निरूपण करते हैं। यह जीव अपरिमित है। (३०)

बृहत् क्रमसन्दर्भः—ननु स्थिरचरजातीनां मद्विहारे मदीक्षया अजया निमित्तभूतयोत्पन्नत्वमुक्तम्, तत् कथं सङ्गच्छताम्? यतोऽपरिमिता जीवाः सर्वे ध्रुवाः, अतः स्वतन्त्राश्च। कुतो वा तेषां मदंशत्वं मदधीनत्वञ्च? इत्याशङ्कयाहुः—अपरिमिता इत्यादि। हे ध्रुव! नित्य! यदि तनुभृतो ध्रुवाः, तदा

शक्तिविशेषालिङ्गितादयस्मादेवांशाज्जीवानामाविर्भावरतेनैवेति ज्ञेयम्; तदुक्तं तत्रैव (गी०१०।४२)

**सर्वसम्वादिनी**

नाहमज्ञासिषम्'' इति तु पराग्विषयकः प्रतिषेधः,—अज्ञान-साक्षिणोऽहमर्थस्यानुवृत्तेः। 'मामहं न ज्ञातवान्' इति परामर्शे च तदानीमेकोऽहमंशः स्वाज्ञान-विषयत्वेन प्रतीयते; अन्यस्तु तत्साक्षित्वेन। ततः पूर्वं

तव ध्रुवत्वे तेषामपि ध्रुवत्वे साम्यात् शास्यता न घटते' इति, कृत्वा नियमो नियमनं न स्यात्। ये—अपरिमिता अनन्ताः सर्वगता, व्यापका ध्रुवा नित्या भवन्ति, तदैव नियमनं स्यात्। केवलमित्येव न, अपितु अपरिमिता एव, जीवा स्तदंशत्वात्। 'अहं बहुस्याम्' इति बहु शब्दोऽपरिमितपरः। तेन त्वदंश ध्रुवाः सर्वगताश्च, तथापि तेषां शास्यतैव, ततो नियमनञ्चेत्याहुः—अजनीत्यादि। च-कारः पक्षान्तरं सूचयति। यज् जीवाख्यं वस्तु यन्मयमजनि यदंशत्वेन यन्मयं जातम्, तदंशिरूपं वस्तुनियन्तृ भवेत्। अविमुच्य कारणत्वमविहाय, यतः सममंशत्वेन सममविसदृशमित्यर्थः।। अतोऽशांनामंशी नियन्ता भवतीति भावः।

ननु स एव तावत् कस्तन्निरूप्यतामित्याहुः,—अनुजानतां जानीम इति वदतां यदमत मनिर्वचनीयं वस्तु अमतमविज्ञातं मतञ्चेत् को दुष्ट इत्याहुः—मतदुष्टतया। मतं यत्तद्दुष्टम्, अतस्त्वं ज्ञेयो न भवसि। यो ज्ञेयो न भवति, स एवांशीति त्वदंशास्तु जीवाः। न चैतद् वक्तव्यम्, मदंशा न भवन्ति जीवाः; यतः (गी० १५।७) "ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः" इति तवैवोक्तिः। अतस्त्वमेवामतस्त्वमेवांशी, अतो नियन्ता च, नतु जीवः। उक्त प्रकाश अपरिमिता ध्रुवादिमन्तोऽपि न स्वतन्त्रा इति वाक्यार्थः।

स्थावरजङ्गमसमूह की उत्पत्ति मदीक्षण से होती है। जब मैं माया के प्रति काल रूप में ईक्षण करता हूँ, तब माया निमित्त बनकर विश्व उत्पन्न करती है। यह कथन कैसे सम्भव है। कारण—अपरिमित जीव समूह नित्य है, अतः स्वतन्त्र भी है। वे सब कैसे मेरे अधीन एवं अंश होंगे? इस प्रकार आशङ्का कर कहती हैं,—अपरिमिताः। हे ध्रुव! हे नित्य! यदि जीवसमूह ध्रुव हो, तब आप भी ध्रुव हो, और जीवसमूह भी ध्रुव हैं। ध्रुव अंश में समता निबन्धन शासन के योग्य जीव समूह नहीं होंगे। इस रीति से नियम्य नियामक व्यवस्था सम्भव नहीं है। जो अपरिमित, अनन्त सर्वगत व्यापक ध्रुव नित्य होते हैं। उन सब का नियन्ता कौन होगा? अन्यथा यदि अपरिमितादि जीव में न हो तो उस अवस्था में नियमन सम्भव होगा। यह ही केवल नहीं है। किन्तु अपरिमित जीवसमूह आपके ही अंश हैं। आपने कहा था "अहं बहुस्याम्" मैं अनेक बनूँगा। यह बहु शब्द अनेक वाची है। अपरिमित पर है। तज्जन्य आपके अंश ध्रुव, सर्वगत होने पर भी जीवसमूह आपके अधीन ही हैं। इससे ही नियन्ता आप होते हैं। अजनीत्यादि शब्द से कहते हैं। 'च'-कार पक्षान्तर का सूचक है। जीवाख्य वस्तु जिसके अंश से उत्पन्न होती है, उसके अंशीरूप वस्तु नियन्ता होती है।

अविमुच्य—कारणत्व को छोड़कर। कारण—समम्, अंश रूपमें अविसदृश है। अतएव अंशों का नियन्ता अंशी होता है।

वह अंशी कौन है, उसका निरूपण होना आवश्यक है। अनुजानताम्, जानीम, जानते हैं। इस प्रकार जो लोक कहते हैं, कथन ठीक नहीं है। अनिर्वचनीय वस्तु के सम्बन्ध में ऐसा कहना अज्ञता का परिचायक है, वह मत दुष्ट है। अतएव आप ज्ञेय नहीं हैं। जो ज्ञेय नहीं होता है, वह अंशी है। इस नियम से आपका अंश जीव है, मेरा अंश जीव नहीं है। ऐसा अस्वीकार भी नहीं कर सकते हैं। आपकी निजी उक्ति है, (गी० १५।७।)—"ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः"। जीव मेरा ही अंश है। अतएव आप ही जीव का अंशी हैं, एवं नियन्ता भी हैं। जीव नियन्ता नहीं है, वह सर्वथा नियम्य है। अधीन है। उक्त प्रकार अपरिमित ध्रुवादि धर्मवान् होकर भी जीव स्वतन्त्र नहीं है, उक्त वाक्यार्थ यह

ही है।

स्वामिपाद की व्याख्या—"एवं तावत् परमात्मनः सकाशादविद्याकृतकार्य्योपाधयस्तदंशा एव जीवा जाताः संसरन्तो भजन्तीत्युक्तम्। तत्र यद्येका अविद्या तदा जीवस्याप्येकत्वादेकमुक्तौ सर्वमुक्तिप्रसङ्गः। अथ नाना अविद्यास्तर्हि तस्यैव अंशान्तरेण संसारानपगमात् अनिर्मोक्ष इत्यादि वितर्कबलेन वस्तुत एव नानात्मानस्तत्र च तेषामणुत्वे देहव्यापि चैतन्यं न स्यात्। देहपरिमाणत्वे च मध्यमपरिमाणानां सावयवत्वेनानित्यत्वं स्यात्। अतः सर्वगतानित्याश्चेति केचन मन्यन्ते। तत्र न तावदुक्तदोषप्रसङ्गः, अविद्याभेदेन तच्छक्तिभेदेन वा बद्धमुक्त व्यवस्था सम्भवात्। ईश्वरस्य तु न केनापि अंशेन संसार शङ्केत्युक्तमेव। प्रसिद्धञ्चैकात्म्यं सर्वश्रुतिषु। किन्तु इमं पक्षमन्तर्य्यामिब्राह्मणमपि न सहते इत्याह, अपरिमिता इति। वस्तुत एव अनन्ता ध्रुवास्तेनैव रूपेण नित्याः सर्वगताश्च तनुभृतो जीवा यदि स्युस्तर्हि तेषां समत्वात् शाश्वता न घटत इति कृत्वा हे ध्रुव! नियमो नियमनं त्वया स्यात्। इतरथा तु घटते। कथम्। यन्मयम्—उपाधितो यद्विकार प्रायं यज्जीवाख्यम् अजनि जातं, तत् तस्य विकारस्य नियन्तृ नियामकं भवेत्। अविमुच्य कारणतया अपरित्यज्य। किं तत्। समम्—अनुस्यूतम्।

ननु किं यत्तच्छब्दैर्ज्ञायते चेदुच्यतामिदं तदित्यत आह, अनुजानतां यदमतमिति। 'जानीम' इति वदतां यदमतमविज्ञातप्रायम्। अविषयत्वात्। तथा च श्रुतिः—यस्यामतं तस्य मतं मतं यस्य न वेद सः। अविज्ञातं विजानतां विज्ञातमविजानताम्। अवचनेनैव प्रोवाच स ह तूष्णीं बभूवेत्यादि। किञ्च मतस्य ज्ञातस्य दुष्टतया दोषश्रवणात्। तथा च श्रुतिः—यदि मन्यसे सुवेदेति दहमेवापि नूनं त्वं वेत्थ ब्रह्मणो रूपं यदस्य देवेषु इत्यादि। तस्माद् यत्तच्छब्दावद्योत्यमतर्क्यं किमपि सर्वानुस्यूतत्वेन समं नियन्तृ भवेदित्यर्थः।"

अन्तर्यन्ता सर्वलोकस्य गीतः श्रुत्या युक्त्या चैव मेवावसेयः।
यः सर्वज्ञः सर्वशक्तिर्नृसिंहः श्रीमन्तं तं चेतसैवावलम्बे॥

परमात्मा से विमुख होकर जीव मायाबद्ध होकर पुनः पुनः शरीर ग्रहण करता है। मायिक शरीर को अपना कर उसका आनुकूल्य करने लगता है। अविद्या यदि एक हो तो जीव मुक्त होने से सब ही मुक्त होंगे। अनेक अविद्या होने से एक अंश मुक्त होने पर अपर अंश संसारी रहेगा। अतएव वस्तुत जीव अनेक हैं। जीव अणु होने से देह व्यापि चैतन्य नहीं होगा। देह परिमाण होने से मध्यम परिमाण सावयव होने से अनित्य होगा। अतएव सर्वगत नित्य स्वरूप कुछ लोक मानते हैं। ऐसा होने से उक्त दोष नहीं होगा। अविद्या भेद से अथवा अविद्यावृत्ति भेद से बद्ध मुक्त व्यवस्था होगी।

ईश्वर,— किसी भी अंश में संसारी नहीं होते हैं। श्रुति में एकात्मता कथन सुस्पष्ट है। किन्तु इस प्रकार सिद्धान्त का अन्तर्य्यामि प्रतिपादकश्रुति समर्थन नहीं करती है। अपरिमिता,—तनुधारी जीव, अनन्त ध्रुव नित्य सर्वगत होती है तो, सम होने से नित्यत्व की हानि होगी। इस प्रकार पूर्वपक्ष के बाद कहती हैं, हे ध्रुव! नियमन तब सम्भव नहीं होता, वैसी समता न होने से ही नियमन सम्भव होगा। उपाधि जनित जो जीव संज्ञा है, उससे नियम्य नियामक बुद्धि हो सकती है। किन्तु उसको परित्याग करने पर सम हो जायेगा। इस प्रकार कथन—अविज्ञात प्राय ही है। कारण ब्रह्म अविषय है। श्रुति कहती है,—"जिसने कहा मैं जान गया, उसने नहीं जाना, किन्तु जिसने नहीं जाना कहा उसने जाना है।" अप्रवचन से ही उक्त होते हैं, कारण—जानने का कारण दोषदुष्ट होने से ज्ञान भी दुष्ट होता है। श्रुति कहती है—"यदि कहो कि मैं अच्छी तरह जान गया हूँ। तब तुम थोड़ा जान गये हो, अतएव अतर्क्य वस्तु सर्वत्र अनुस्यूत होकर नियन्ता होती है। सब लोक अन्तर्य्यामी रूप से गान करते हैं।"

श्रुतियुक्ति भी उस प्रकार प्रतिपादन पर हैं। "जो सर्वशक्ति श्रीमान् श्रीनृसिंह हैं। मैं चित्त से उनको अवलम्बन करता हूँ।" "अजनि च यन्मयं तदविमुच्य नियन्तृ भवेत्।" इस दिग्दर्शन रूप नियम के द्वारा तटस्था शक्तिविशिष्ट अर्थात् जीवशक्ति विशेष के द्वारा आलिङ्गित, जिस स्वरूप के अंश रूप जीवों का आविर्भाव होता है, उन जीव शक्तिविशिष्ट स्वरूप के द्वारा ही जीवों का नियन्ता होते हैं। उस विषय

"विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्" इत्यादि ; श्रीविष्णुपुराणे च (१।९।५२)—

"यस्यायुतायुतांशांशे विश्वशक्तिरियं स्थिता । परब्रह्मस्वरूपस्य प्रणमाम तमव्ययम्" ॥१४॥ इति ।

पूर्णशुद्धशक्तिस्तु (वि०पु० १।९।४४) "कलाकाष्ठानिमेषादि-" इत्यनेन दर्शिता ; तथा श्रीनारद-पञ्चरात्रे श्रीनारद उवाच—

"शुद्धसर्गमहं देव ज्ञातुमिच्छामि तत्त्वतः । सर्गद्वयस्य चैवास्य यः परत्वेन वर्त्तते" ॥१५॥

तत्रैतत् पूर्वोक्तः प्राधानिकः शाक्तश्चेत्येतत्सर्गद्वयस्येति ज्ञेयम् ; श्रीभगवानुवाच—

सर्वसम्वादिनी

परामर्शकोटि-प्रविष्टं महत्तत्त्वजं देहोऽहमित्युपाध्यभिमानिनमहमंशं सुषुप्तौ निलीनं तदानीमनुभवसिद्धस्ततः परोऽहमंशः शुद्धात्मा न ज्ञातवानित्येवं तत्र विवेकः । जाग्रदाद्यवस्थयोरहमर्थस्तद्युगलस्याविवेकश्च परस्पर-तादात्मयापत्त्यपेक्षया । ततः परागरूपस्यैवाहङ्कारस्य क्षेत्रान्तःपातः (ब्र०सु०१।१।१—श्रीभाष्ये ७५तम

का वर्णन गीता के १०।४२ में है,—

"अथवा बहुनैतेन किं ज्ञातेन तवार्जुन ! विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत् ॥"

हे अर्जुन ! अधिक जानने की आवश्यकता ही क्या है । संक्षेप से वक्तव्य यह है कि—मेरी प्रकृति शक्ति सर्वशक्ति सम्पन्न है । उसके एक एक प्रभाव द्वारा मैं इस जगत् में प्रविष्ट होकर वर्त्तमान् हूँ । जड़ प्रभाव द्वारा जड़ीय सत्तामें एवं जीव प्रभाव के द्वारा जीवजगत् में प्रविष्ट होकर जीवजगत् के सहित सम्बन्धान्वित मैं हूँ । (४२)

गी० भा०—एवमवयवशो विभूतीरुपवर्ण्य सामस्त्येन ताः प्राह, अथवेति, बहुना पृथक् पृथगुपदिश्यमानेन विभूति विषयकेन ज्ञानेन तव किं प्रयोजनम् ? हे अर्जुन ! चिदचिदात्मकं हरविरिञ्चिप्रमुखं कृत्स्नं जगदहमेकेनैव प्रकृत्याद्यन्तर्य्यामिणा पुरुषाख्येण अंशेन विष्टभ्य स्रष्टृत्वात् स्रष्टा धारकत्वाद्धृत्वा व्यापकत्वाद्व्याप्य पालकत्वात् पालयित्वा च स्थितोऽस्मीति सर्जनादीनि मद्विभूतयो मद्व्याप्तेषु सर्व्वैश्वर्य्यादि सर्वाणि वस्तूनि मद्विभूतितया बोधयानीति ।" यच्छक्तिलेशात् सूर्य्याद्या भवन्त्युग्रतेजसः ।
यदंशेन धृतं विश्वं स कृष्णोदशमेऽच्चर्यते ॥

पृथक् पृथक् विभूतीयों का वर्णन करने के पश्चात् समस्त को लक्ष्य कर कहते हैं । अथवा पृथक् पृथक् ज्ञान से लाभ कुछ नहीं हैं । समस्त को जानने से ही पूर्ण ज्ञान होता है । हे अर्जुन ! चित् एवं अचिदात्मक हर-विरिञ्चि प्रमुख समस्त जगत् को प्रकृति अन्तर्य्यामि पुरुष रूप से अधिकार कर स्थित हूँ । मैं स्रष्टा, धारक एवं व्यापक हूँ । इससे व्याप्य पालक रूपमें सक्रियरूप से संयुक्त हूँ । अतः सर्जनादि समस्त विभूति व्यापकरूप मेरी ही है । समस्त वस्तु को मेरी विभूतिरूप ही जानना ।

जिनके शक्ति लेश से सूर्य्य प्रभृति प्रकाशबहुल होते हैं, जिनके अंश से समस्त जगत् विधृत हैं, उन श्रीकृष्ण की अर्च्चना का वर्णन दशमाध्याय में है । (४२)

श्रीविष्णुपुराण में लिखित है,—"जिन परमब्रह्मस्वरूप के अयुत अंश के अंश में इस विश्व सृष्टिकारिणी शक्ति अवस्थित हैं, उन अव्यय पुरुष को हम सब प्रणाम करते हैं ।"

विष्णुपुराण में पूर्णशुद्ध शक्ति का वर्णन भी है, (१।९।४४)—"कलाकाष्ठानिमेषादि" श्लोक के द्वारा दर्शित हुआ है । उस प्रकार श्रीनारद पञ्चरात्र में भी वर्णित है,—"श्रीनारद महाशय बोले—हे देव ! मैं तत्त्वतः उन शुद्ध सृष्टि को जानना चाहता हूँ, एवं उभय सृष्टि को भी जानना चाहता हूँ । तथा सृष्टि से जो अतीत हैं, उनको भी जानना चाहता हूँ । (१५)

इसमें पूर्वोक्त प्राधानिक अर्थात् प्रधान—प्रकृतिकृत सृष्टि एवं शक्ति अर्थात् माया कृत सृष्टिरूप सृष्टिद्वय को जानना होगा ।

"यः सर्वव्यापको देवः परब्रह्म च शाश्वतम् । चित्सामान्यं जगत्यस्मिन् परमानन्दलक्षणम् ॥१६॥
वासुदेवादभिन्नन्तु वह्न्यर्केन्दुशतप्रभम् । वासुदेवोऽपि भगवांस्तद्धर्मा परमेश्वरः ॥१७॥
स्वां दीप्तिं क्षोभयत्येव तेजसा तेन वै युतम् । प्रकाशरूपो भगवानच्युतञ्चासृजद्‌द्विज ॥१८॥
सोऽच्युतोऽच्युततेजाश्च स्वरूपं वितनोति वै । आश्रित्य वासुदेवञ्च खस्थो मेघो जलं यथा ॥१९॥
क्षोभयित्वा स्वमात्मानं सत्यभास्वरविग्रहम् । उत्पादयामास तदा समुद्रोर्मिर्जलं यथा ॥२०॥
स चिन्मयः प्रकाशात्मा उत्पाद्यात्मानमात्मना । पुरुषाख्यमनन्तञ्च प्रकाशप्रसरं महत् ॥२१॥
स च वै सर्वजीवानामाश्रयः परमेश्वरः । अन्तर्यामी स तेषां वै तारकाणामिवाम्बरम् ॥२२॥
सेन्धनः पावको यद्वत् स्फुलिङ्गनिचयं द्विज । अनिच्छातः प्रेरयति तद्वदेष परः प्रभुः ॥२३॥
प्राग्वासना-निबन्धनां बन्धनाञ्च विमुक्तये । तस्माद्विद्धि तदंशांस्तान् सर्वांशिन्तमजं प्रभुम्" ॥२४॥ इति ।

अतएव यत्तु ब्रह्मादौ श्रीप्रद्युम्नस्य, मन्वादौ श्रीविष्णोः, रुद्रादौ श्रीसङ्कर्षणस्यान्तर्यामित्वं श्रूयते, तन्नानांशमादायावतीर्णस्य तस्यैव तत्तदंशेन तत्तदन्तर्यामित्वमिति मन्तव्यम् । अतएव रुद्रस्य श्रीसङ्कर्षणप्रकृतित्वं पुरुषप्रकृतित्वञ्चेत्युभयमप्याम्नातम्, (भा० ५।१७।१६) "प्रकृति-

सर्वसम्वादिनी

अनु०) "अस्यैवाहङ्कारस्याभूततद्भावेष्वर्थेषु च्वि-प्रत्ययमुत्पाद्य व्युत्पत्तिर्द्रष्टव्या ।"

तस्मादहमर्थस्तदन्यस्तदा साक्षित्वेनावतिष्ठत एव । तथैव (ब्र०सू० श्रीभाष्ये ७४तम अनु०) "सुषुप्तावात्मा तत्राऽज्ञान-साक्षित्वेनास्त इति भवदीया प्रक्रिया । साक्षित्वञ्च साक्षाज्ज्ञातृत्वमेव । तथा च भगवान्

श्रीभगवान् बोले—हे द्विज ! जो सर्वव्यापक देव, परमब्रह्म, शाश्वत, इस जगत् के जो सामान्य चित् 'ज्ञान' स्वरूप, परमानन्दमय हैं, जो वासुदेव से अभिन्न एवं शतशत अग्नि, सूर्य्य, चन्द्र तुल्य प्रभावशाली हैं, भगवान् वासुदेव परमेश्वर होकर भी उक्त धर्मविशिष्ट होते हैं, और निज शक्ति को निज ही प्रभाव से क्षोभित करते हैं, पश्चात् प्रकाशरूप भगवान् उक्त तेज से युक्त अच्युत को सृजन किये । (१६-१७-१८)

अनन्तर अच्युत तेजसमूह युक्त अच्युत, आकाशस्थ मेघ जिस प्रकार जल का विस्तार करता है, उस प्रकार वासुदेव को आश्रय करके स्वीय रूप का विस्तार करते हैं । (१९)

अनन्त समुद्र जिस प्रकार निज को क्षोभित करके तरङ्गायित जल को उत्पन्न करता है, उस प्रकार नित्य तेजोमय विग्रह को उत्पन्न आपने किया । (२०)

तत्पश्चात् प्रकाशात्मा चिन्मय पुरुष, निज के द्वारा निज को उत्पन्न करके महत् प्रकाशशाली अनन्त पुरुषाख्य रूप धारण करते हैं । (२१)

हे ब्रह्मन् ! आकाश यद्रूप तारकासमूह का आश्रय है, तद्रूप परमेश्वर सकल जीवों का आश्रय एवं अन्तर्य्यामी हैं । (२२) हे द्विज ! इन्धन (काष्ठ) युक्त अग्नि यद्रूप स्फुलिङ्गसमूह का विस्तार अनिच्छा से ही करता है, तद्रूप परमेश्वर प्रभु, तद्रूप पूर्व वासना निबद्ध जीव निचय की विमुक्ति के निमित्त अनेक प्रकार अवतार प्रकाश करते हैं । तज्जन्य जीवसमूह को उनके अंश स्वरूप से जानना एवं अज प्रभु को सबके अंशी रूपमें जानना । (२३-२४)

अतएव द्वितीय पुरुष गर्भोदकशायी प्रद्युम्न को ब्रह्मा का अन्तर्य्यामी, मनु आदि का अन्तर्य्यामी श्रीविष्णु, एवं रुद्रादि का अन्तर्य्यामी श्रीसङ्कर्षण को कहा गया है । इस प्रकार वर्णन में भी अनेक प्रकार शक्ति से अवतीर्ण स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण का मौलिक अन्तर्य्यामित्व उन उन अंश को लेकर है । अतएव रुद्र की प्रकृति एवं श्रीसङ्कर्षण की प्रकृति एक है, उभय ही सम रूपमें ध्वंसात्मक लीला का निर्वाहक हैं । पुरुष प्रकृति भी उभय में है, उभय ही सृजन कार्य्य का निर्वाह समान रूप से करते हैं ।

